होने लगा। जो सुन्दर प्रिय बनकर आया उसमें कवि की रागात्मक वृत्ति अधिक रमी किन्तु जो अनुभूति पर आधारित नहीं था, उसमें 'कला कला के लिये' वाले सिद्धान्त का पोषण ही अधिक दिखलाई पड़ता है। सच तो यह है कि जो प्रिय है अर्थात् जिसका कुछ न कुछ उपयोग है, वही सुन्दर है। अतः सौन्दर्य के साथ शिवत्व या उपयोगिता की भावना भी लगी-लिपटी होती है। इसीलिये सौन्दर्य की पहली शर्त रागात्मकता है और बिना किसी उपयोगिता के राग की उत्पत्ति नहीं हो सकती। छायावाद-युग के प्रारम्भ में इस तथ्य की ओर अधिक ध्यान नहीं दिया गया जिससे असीम, अनन्त, कल्पना और स्वप्न-लोकों से काव्य की सामग्री संग्रह करने की प्रवृत्ति अधिक दिखलाई पड़ी।

जैसा कहा जा चुका है, सौन्दर्यभावना और रतिभावना का विस्तार जीवन के अन्य क्षेत्रों में तो अवश्य हुआ, किन्तु वर्ण्यवस्तु अथवा प्रस्तुत के मार्मिक रूपविधान की ओर से कवियों का ध्यान हट गया और वे अप्रस्तुत रूप-विधान में अधिक लीन होने लगे। साथ ही जीवन की मार्मिक अनुभूतियों के चित्रण का प्रयास उतना नहीं हुआ जितना उक्ति-वैचित्र्य और चमत्कार दिखलाने का। इसलिये प्रकृति, समाज, संस्कृति, इतिहास और तत्व-चिन्तन आदि विषयों को काव्य में ग्रहण तो अवश्य किया गया किन्तु भावभूमि में यथार्थ दृष्टि का उपयोग नहीं किया गया। प्रकृति के क्षेत्र में यह बात सबसे अधिक दिखलाई पड़ी। छायावादी कवियों ने वैदिक ऋषियों की तरह प्रकृति में चेतन व्यक्तित्व का आरोप कर अपने हृदय की सौन्दर्य-भावना को मूर्त किया। महादेवी जी के शब्दों में, 'जहाँ तक भारतीय प्रकृतिवाद का सम्बन्ध है, वह दर्शन के सर्ववाद का काव्य में भागवत अनुवाद कहा जा सकता है। यहाँ प्रकृति दिव्य शक्तियों का प्रतीक भी बनी, उसे जीवन की सजीव संगिनी बनने का अधिकार भी मिला, उसने अपने सौन्दर्य और शक्ति द्वारा अखण्ड और व्यापक परम तत्व का परिचय भी दिया और वह मानव के रूप का प्रतिबिम्ब और भाव का उद्दीपन बनकर भी रही।" दर्शन वाले अध्याय में सर्ववाद के दार्शनिक पक्ष पर विचार किया जा चुका है। छायावादी कविता में उसी सर्ववादी प्रकृति-दर्शन की प्रधानता है।

यूरोप के रोमाण्टिक कवियों और दार्शनिकों का, जिनकी चर्चा ऊपर हो चुकी है, प्रकृति सम्बन्धी दृष्टिकोण भी सर्ववादी ही था। रूसो ने प्रकृति की विचित्रता, विराटता, रहस्यमयता, भयानकता और निर्जनता के प्रति ही विशेष आकर्षण का अनुभव किया था।* ऐसे ही प्राकृतिक दृश्य

* "Wild and inaccessible, therefore, was the

को उन्होंने रोमाण्टिक दृश्य कहा था। पर वहाँ के कवियों ने प्रकृति के केवल उग्र और विराट सौन्दर्य को ही नहीं, उसके शान्त -स्निग्ध, आनन्दमय स्वरूप को भी देखा।

रोमाण्टिक कवियों की भाँति छायावादी कवियों ने भी प्रकृति के दोनों ही स्वरूपों में सौन्दर्य की स्थापना की; उसके सर्जक और विनाशक, सूक्ष्म और विराट, पर्वतीय और मैदानी, शान्त और क्षुब्ध, प्रसन्न और रौद्र सभी स्वरूपों के प्रति आकर्षण का अनुभव किया। इस तरह प्रकृति और कवि के बीच छायावादी कविता में आध्यात्मिक सम्बन्ध की स्थापना दिखलाई पड़ती है। छायावादियों के लिए प्रकृति चेतन सत्ताओं की समष्टि बन गयी। उन्होंने कल्पना द्वारा अपनी ही चेतना का आरोप प्राकृतिक शक्तियों में किया यद्यपि उनके विचार के अनुसार प्रकृति की अपनी स्वतंत्र सत्ता और चेतना भी है। वे यह भी मानते थे कि एक ही चेतना मानव और प्रकृति, चेतन और जड़ सब में व्याप्त है, जिसने जगत के भिन्न रूपों में विभिन्न नाम धारण कर लिया है। इस प्रकार उनका प्रकृति का सौन्दर्य-दर्शन दो प्रकार का है; पहला आत्मा-रोपित ( Subjective projection of the self ); दूसरा सर्ववादी ( Pantheistic )। ये दोनों ही प्रकार के सौन्दर्य-दर्शन सम्बन्धी विचार यूरोप और भारत के साहित्य में बहुत प्राचीन काल से चले आ रहे हैं।

प्रकृति के साथ इस प्रकार के रागात्मक सम्बन्ध का वैज्ञानिक कारण कुछ आधुनिक विद्वान वंशपरम्परागत आदिम साहचर्य-सम्बन्ध को मानते हैं। किन्तु मेरे विचार से इसका कारण मनुष्य का प्रकृति के साथ निरन्तर संघर्ष-

---

peculiar beauty to which Rousseau's temperament was attuned:—that wild beauty which charms the susceptible mind but is horrible to others; the beauty of a nature big and lofty; of a nature which is called sometimes sublime in contradiction to the beautiful , in which pleasure is mixed with awe; of a nature seen from lonely mountain tops, awakening emctions of adorations for the wonders of God's creation and heroic resolves for a nobler life, here-to-fore led in the valleys below. "

[ *Romanticism And Romantic School In Germany —Robert M. Wernaer–Page 192.* ]

जनित सम्बन्ध है जो विभिन्न आर्थिक व्यवस्था के कालों में भिन्न-भिन्न रूपों में दिखलाई पड़ता है। पूँजीवाद के विकास के साथ प्रकृति को जीतने के नये साधन आविष्कृत हुये जिससे मनुष्य प्रकृति की ओर अत्यधिक उमंग और उत्साह से अग्रसर हुआ। विकासशील पूँजीवाद ने यह सिद्धान्त उपस्थित किया कि मनुष्य जन्मतः बहुत पवित्र होता है, किन्तु समाज के बन्धन उसे बुरा बना देते हैं। वह स्वतंत्र पैदा होता है किन्तु जीवन में सर्वत्र जंजीरों में जकड़ा रहता है। इस तरह यह सामाजिक नियमों के विरुद्ध व्यक्ति का और बुद्धि के विरुद्ध हृदय का विद्रोह था जिसने मध्यमवर्गीय कवि को सामाजिक बन्धनों को तोड़कर प्रकृति की तरफ लौटने के लिये प्रेरित किया। छायावादी कवियों का भी यूरोप के रोमाण्टिक कवियों की तरह यही भ्रम था कि प्रकृति की ओर प्रत्यावर्तन के बाद पुराने सामाजिक बन्धन अपने आप टूट जायँगे और तब प्राकृतिक मनुष्य का विकास हो सकेगा। उन्होंने यह नहीं समझा कि पुराने बन्धनों के टूटते ही नये आर्थिक बन्धनों की सृष्टि हो जायगी, अर्थात सामन्त और प्रजावर्ग की जगह शोषक और शोषितवर्ग के संघर्ष का विधान होगा जिसमें बहुजन-समाज की स्वतंत्रता अधिकाधिक छिनती जायगी। किन्तु भ्रम होते हुये भी छायावादी कविता का प्रकृति सम्बन्धी यही विचार एक विद्रोहपूर्ण कदम था। कवियों ने स्वतंत्रता, सौन्दर्य, दिव्यता, स्वच्छन्दता, महानता आदि सभी मानवीय गुणों की, जो वर्तमान सामाजिक बन्धनों के कारण मनुष्य में नहीं रह गये हैं, प्रकृति में खोज की। किन्तु यह भ्रम अधिक दिनों तक नहीं टिक सकता था क्योंकि पूँजीवादी युग में रहकर प्रकृति को विजित होने से नहीं रोका जा सकता और प्रकृति में परोक्षसत्ता का आभास देखने वालों का प्रकृति को मनुष्य द्वारा मर्दित होते देख कर निराश हो जाना स्वाभाविक ही है। इसीलिये परवर्ती छायावादी कविता में निराशा, वेदना और मृत्युपूजा की भावनायें अधिक दिखलाई पड़ती हैं। साथ ही ह्रासशील पूँजीवाद की अन्य साहित्यिक प्रवृत्तियाँ—प्रतीकवाद, प्राकृतिकवाद (Naturalism) अति यथार्थवाद, कलावाद आदि—भी उस भ्रम के टूटने के कारण ही दिखलाई पड़ रही हैं। बाद के उन कवियों में, जो मध्यवर्ग की बेकारी, गरीबी और अनिश्चयता की परिस्थितियों में उत्पन्न हुये थे, प्रकृति-चित्रण अनुत्तरदायित्व पूर्ण मस्ती, ऐन्द्रिकता और दिवास्वप्न ( Wishful thinking ) से युक्त दिखलाई पड़ता है।

प्रकृति के प्रति छायावाद के दृष्टिकोण और उसके कारणों के सम्बन्ध में विचार कर लेने के बाद इस सम्बन्ध में भी विचार कर लेना आवश्यक है कि छायावाद में प्रकृति का उपयोग कितने रूपों में हुआ है।

काव्य में प्रकृति का उपयोग चार तरह से होता आया है:—

१—प्रस्तुत या आलम्बन विभाव के रूप में।
२—उद्दीपन विभाव के रूप में।
३—आलम्बन अथवा आश्रय के रूप-गुण-क्रिया के स्पष्टीकरण के लिए अलंकार के रूप में।
४—परोक्ष की अभिव्यक्ति, उसके प्रतिबिम्ब, प्रतीक और संकेत के रूप में।

जब आलम्बनरूप में प्रकृति का चित्रण किया जाता है तो वहाँ आश्रयरूप में कवि स्वयं होता है। ऐसे चित्रण में या तो प्रकृति का निर्जीव यथातथ्य वर्णन कर दिया जाता है, जैसा सेनापति ने ऋतुवर्णन में किया है, अथवा उसका सजीव और संश्लिष्ट चित्रण होता है जिसमें कवि का सूक्ष्म निरीक्षण और प्रकृति से रागात्मक योग दिखलाई पड़ता है। जहाँ प्रकृति के बिखरे हुए खण्डचित्र उपस्थित किये जाते हैं वहाँ बहुधा वे उद्दीपन के रूप में ही होते हैं जिनका उपयोग कवि के मनोभावों को स्पष्ट करने के लिये होता है। रस-सिद्धान्त की शास्त्रीय दृष्टि से उद्दीपन का कार्य आलम्बन के कारण उत्पन्न आश्रय के मनोविकारों को बढ़ाना होता है। प्रकृति का उपयोग इसी के लिए सब से अधिक होता आया है। छायावाद-युग में कवि अधिकतर व्यक्तिवादी और अन्तर्मुखी थे, अतः प्रगीत-मुक्तकों की ही अधिक रचना हुई, प्रबन्ध काव्यों की नहीं। इनमें सारा जगत उनके रागों का आलम्बन बना और वे स्वयं आश्रय। इस तरह इस युग की कविता में प्रकृति आलम्बन और उद्दीपन दोनों ही रूपों में प्रयुक्त हुई, यद्यपि सौन्दर्य-बोध की नवीनता के कारण प्रकृति से नये-नये उपादान भी ग्रहण किये गये। ऐसे चित्रों में प्रकृति कवि की अन्तर्भावनाओं से अनुरंजित दिखाई पड़ती है। यह अवश्य है कि छायावादी कविता में उद्दीपन के रूप में भी प्रकृति अपनी स्वतंत्र सत्ता खोती नहीं, वह चेतन, सजीव सत्ता की तरह कवि के साथ उसके सुख-दुख में सहानुभूति दिखाती, हिस्सा लेती और उसे जीवन प्रदान करती है। इस तरह चाहे आलम्बन रूप में हो या उद्दीपनरूप में, छायावादी कविता में प्रकृति मूलतः मानव से भिन्न नहीं है। जो चेतना मानव में है वही प्रकृति में भी व्याप्त है। अतः कवि कभी प्रकृति पर मुग्ध होता, कभी उसके विराट और रहस्यमय स्वरूप पर कुतूहल और आश्चर्य की भावना प्रकट करता, कभी उसके साथ तादात्म्य का अनुभव करता और कभी उसे चेतन साथी, सहयोगी और शिक्षक के रूप में स्वीकार कर उसके साथ भावनाओं का आदान-प्रदान करता है।

अलंकार के रूप में प्राकृतिक वस्तुओं के उपयोग की चर्चा आगे

की जायगी। यहाँ चौथे प्रकार के प्रकृति-चित्रण पर विशेष रूप से विचार किया जायगा क्योंकि प्रतिबिम्ब, प्रतीक और संकेत के रूप में प्रकृति का उपयोग छायावाद की एक बहुत बड़ी विशेषता है। छायावादी कविता में इनका प्रयोग केवल अभिव्यक्ति की शैली के रूप में ही नहीं किया गया। वस्तुतः छायावादी कवियों का प्रकृति के सम्बन्ध में एक विशेष दर्शन (Natural Plilosophy) था जिसकी अभिव्यक्ति इस प्रकार के प्रकृति-चित्रण द्वारा हुई। पहले कहा जा चुका है कि सर्ववाद को मानने वाले सूफ़ी और प्लेटो आदि यूनानी दार्शनिक यह मानते थे कि जगत या प्रकृति आध्यात्मिक आदर्शलोक का प्रतिबिम्ब अथवा परोक्ष सत्ता का आभास है। अतः उस परोक्ष शक्ति का आभास प्रत्यक्ष जगत में मिल सकता है। यद्यपि यह जगत ब्रह्म नहीं है पर ब्रह्म को जानने का साधन अवश्य है, यह उसी की अनुकृति है और अनुकृति से मूल रूप की पहिचान हो सकती है। प्रकृति परोक्ष (ब्रह्म) का प्रतिबिम्ब अथवा अनुकृति होने के कारण परोक्ष की ओर बढ़ने का रास्ता बताती है। इस प्रकार परोक्ष के जिज्ञासुओं के लिए प्रकृति में क्षण-क्षण परोक्ष के संकेत मिलते रहते हैं। किन्तु इसके लिए चर्म-चक्षु नहीं, मानस-चक्षु की आवश्यकता है। ज्ञानक्षेत्र में जो परोक्ष अनिर्वचनीय, इन्द्रियातीत है वह अद्वैत की स्थिति में ज्ञानचक्षु द्वारा प्रत्यक्ष होता है। साधक आत्मन् को प्राप्त करके उस परोक्ष को प्राप्त करता है। किन्तु भावक्षेत्र में परोक्ष सत्ता पारमार्थिक प्रत्यक्ष बन जाती है अर्थात वह मानव के मानसचक्षु द्वारा प्रत्यक्ष होती है; चर्मचक्षु द्वारा नहीं। उसी पारमार्थिक प्रत्यक्ष को भावक (कवि) भाव-योग द्वारा प्राप्त करता है; और भावयोग का साधन है प्रकृति के साथ तादात्म्य और तद्रूपता। इसीलिए इस योग के कवि प्रकृति को चेतन सत्ता मान कर उसके साथ तादात्म्य करते हैं। छायावादी उससे जीवन्त सम्पर्क स्थापित कर उसमें परोक्ष सत्ता का आभास या झलक पाते हैं और रहस्यवादी उसमें अपने प्रियतम (ब्रह्म) का प्रतिबिम्ब देख कर अपने भीतर भी उसी प्रतिबिम्ब की सत्ता का अनुभव करने लगते हैं। उन्हें प्रकृति परोक्ष प्रियतम का प्रतिनिधित्व करने वाली, उसका प्रतीक बन जाती है। प्रतीक और संकेत का मनोवैज्ञानिक आधार यह है कि इनके व्यवहार में विचार-अनुबन्ध-क्रिया (Association of ideas) से काम लिया जाता है। स्वप्न या दिवास्वप्न में चेतन मन के नियंत्रण से स्वतंत्र होकर जब उपचेतन मन स्वच्छन्द रूप से विचरता है तो रूप-गुण-क्रिया के साम्य से विचारों-भावों का अनुबन्ध बनता चलता है। उसी तरह प्रतीक और संकेत में भी मन प्रत्यक्ष प्रतीक की ओर से परोक्ष वर्ण्यवस्तु की ओर बढ़ता है।

प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक डा० जुंग ने प्रतीक और संकेत के बारे में यह बताया है कि जब परोक्ष या अज्ञात वस्तु को स्पष्ट करने के लिये किसी प्रत्यक्ष या ज्ञात वस्तु का चित्रण किया जाता है, वहाँ उस चित्र को प्रतीक कहा जाता और जब किसी प्रत्यक्ष किन्तु सूक्ष्म और भावात्मक सत्ता की अभिव्यक्ति अपेक्षाकृत अधिक सामान्य और स्थूल वस्तु के चित्रण द्वारा होती है तो उसे संकेत कहा जाता है। इस तरह चक्र को बौद्ध धर्म में धर्मचक्रप्रवर्तन का, कमल को भारतीय सौन्दर्य-भावना का, लाल रंग को अनुराग का, सन्ध्या को अवसाद का और उषा को आनन्द का प्रतीक माना गया है। उसी तरह टिकट और झण्डे सरकारों के, पंख हवाई सेना के सैनिकों के तथा ट्रेडमार्क व्यापारिक कम्पनियों के चिह्न या संकेत होते हैं। प्रतीकों और संकेतों द्वारा न तो बिम्ब-ग्रहण होता है न अर्थ-ग्रहण। उनसे तो भाव-ग्रहण मात्र होता है। साध्यवसान रूपक ( allegory ) अन्योक्ति और रूपकातिशयोक्ति में भी यही बात देखी जाती है। वस्तुतः अलंकार-विधान में भी प्रतीकों और संकेतों का प्रयोग बहुत अधिक होता है।

प्रतिबिम्ब, प्रतीक और संकेत के अतिरिक्त छायावादी कवि प्रकृति को परोक्ष की अभिव्यक्ति के रूप में भी स्वीकार करते हैं। सर्ववाद के सिद्धान्त-निरूपण में यह दिखाया जा चुका है कि परोक्ष सत्ता इस व्यक्त जगत में सर्वत्र व्याप्त है। भारतीय विचारधारा में इसे ही अभिव्यक्तिवाद कहा जाता है। गीता में श्रीकृष्ण ने ब्रह्म के व्यक्त और अव्यक्त दोनों ही रूपों का वर्णन किया है। भारतीय भक्ति-पद्धति में ब्रह्म के अव्यक्त रूप से अधिक उसके व्यक्त रूप की ही उपासना की गई। उसमें जगत या प्रकृति को ब्रह्म का व्यक्त रूप माना गया, छाया अथवा प्रतिबिम्ब नहीं। छायावाद में कवि जगत या प्रकृति को परोक्ष सत्ता का अभिव्यक्त रूप भी मानता है। यह जगत नित्य अतः सत् है, इसलिये वह आनन्दमय भी है। सूक्ष्म दृष्टि से देखने पर छायावादी कवि को प्रकृति सच्चिदानन्दस्वरूप और नित्य प्रतीत होती है। किन्तु जब वह व्यावहारिक दृष्टि से काम लेता है तो उसे वह अस्थिर दिखलाई पड़ती है। प्रकृति का इन दोनों ही रूपों में छायावादी कविता में पर्याप्त चित्रण हुआ है।

जैसा ऊपर कहा जा चुका है, छायावाद-युग में प्रकृति का आलम्बन, उद्दीपन, परोक्ष की अभिव्यक्ति, प्रतिबिम्ब, प्रतीक या संकेत के रूप में चित्रण किया गया है। इन सभी रूपों में प्रतीक का प्रयोग सबसे अधिक सुमित्रानन्दन पंत ने किया है। जयशंकर प्रसाद ने अधिकतर उद्दीपन, प्रतीक और संकेत के रूप में ही प्रकृति को देखा है। महादेवी जी को प्रकृति अधिकतर परोक्ष सत्ता की अभिव्यक्ति और प्रतिबिम्ब के रूप में ही दिखाई देती

है। उसी तरह निराला भी प्रकृति को परोक्ष सत्ता से किसी न किसी प्रकार सम्बद्ध मानते हैं। परवर्ती फुटकल कवियों—बच्चन, नरेन्द्र आदि—ने उसका उपयोग अधिकतर उद्दीपन के लिये ही किया है और कहीं-कहीं उसे चेतन सत्ता मानकर उसके साथ अपना तादात्म्यभाव भी प्रकट किया है।

**आलम्बनरूप में प्रकृति**

आलम्बनरूप में प्रकृति का यथातथ्य चित्रण छायावादी कविता में बहुत कम हुआ है। पंत जी ने "एक तारा" शीर्षक कविता में मैदानों की सान्ध्य प्रकृति का संश्लिष्ट और सजीव चित्रण किया है :—

नीरव संध्या में प्रशान्त
डूबा है सारा ग्राम-प्रान्त !
पत्रों के आनत अधरों पर सो गया निखिल वन का मर्मर,
ज्यों वीणा के तारों में स्वर।

आलम्बन-रूप में चित्रण करते हुए भी वे अपनी अन्तर्भावनाओं का प्रकृति पर आरोप करने से अपने को नहीं रोक सके हैं। "बादल" शीर्षक कविता में पंत ने बादल का अधिक यथातथ्य तथा संश्लिष्ट चित्र खींचा है किन्तु उसमें अलंकारों के कारण कल्पना-चित्रों की अधिकता हो गई है:—

हम सागर के धवल हास हैं,
जल के धूम, गगन की धूल !
अनिल फेन, ऊषा के पल्लव,
वारि-वसन, वसुधा के मूल !

उसी तरह प्रसाद ने 'कामायनी' में प्रलय के क्षुब्ध वातावरण का बहुत ही संश्लिष्ट चित्रण किया है:—

लहरें व्योम चूमती उठतीं चपलायें असंख्य नचतीं,
गरल-जलद की खड़ी झड़ी में बूंदें निज संसृति रचतीं।

प्रकृति में चेतन सत्ता का आरोप कर आलम्बनरूप में उसका चित्रण अधिकतर कवियों ने किया है। निराला ने संध्या को सुन्दरी के रूप में और प्रसाद ने उषा को 'नागरी' के रूप में देखकर उनके चेतन सौन्दर्य का चित्रण इस प्रकार किया है :—

दिवसावसान का समय
मेघमय आसमान से उतर रही है
वह सन्ध्या सुन्दरी परी सी
धीरे धीरे धीरे ! [निराला—परिमल]

और

बीती विभावरी जाग री !
अम्बर-पनघट में डुबो रही तारा-घट ऊषा-नागरी !
खगकुल कुल-कुल सा बोल रहा,
किसलय का अंचल डोल रहा,
लो यह लतिका भी भर लाई मधुमुकुल-नवल-रस-गागरी।

[ प्रसाद—लहर ]

**उद्दीपनरूप में प्रकृति**

इस युग की कविता में प्रकृति का सबसे अधिक चित्रण उद्दीपनरूप में ही हुआ है। यह अवश्य है कि पुरानी कविता में वह नायक-नायिका के मनोविकारों को उत्तेजित करने के लिए होता था और इस युग में प्रकृति स्वयं कवि के मनोविकारों को उद्दीप्त करती है। साथ ही प्रकृति में चेतन सत्ता का आरोप होने के कारण प्रकृति की वस्तुयें कवि के साथ सहानुभूति दिखातीं और उसके सुख-दुख में सम्मिलित होती हैं। इस प्रकार उद्दीपनरूप में होते हुए भी प्रकृति का कवि के साथ तादात्म्य प्रकट होता है। पंत ने 'याद' 'उच्छ्वास' 'आँसू' आदि कविताओं में ऐसा ही चित्रण किया है :—

विदा हो गई साँझ विनत मुख पर झीना आँचल धर,
मेरे एकाकी आँगन में मौन मधुर स्मृतियाँ भर।
मैं बरामदे में लेटा शय्या पर पीड़ित अवयव,
मन का साथी बना बादलों का विषाद है नीरव।

[ पंत—युगवाणी ]

धधकती है जलदों से ज्वाल,
बन गया नीलम व्योम प्रवाल !
आज सोने का संध्याकाल
जल रहा जतुगृह सा विकराल !

[ पंत—पल्लव ]

अन्तर्भावनाओं का आरोप कर देने के कारण प्रकृति कवि के साथ बातचीत करती तथा उसके मन में विविध प्रकार की संवेदनायें, आकांक्षाएँ और आशायें उत्पन्न करती है। कवि प्रकृति में अपने को विलीन सा कर देता है:—

मैं नीर भरी दुख की बदली !
स्पन्दन में चिर निस्पन्द बसा,
क्रन्दन में आहत विश्व हँसा,

नयनों में दीपक से हंसते
पलकों में निर्झरिणी मचली !

[ महादेवी वर्मा—आधुनिक कवि ]

चातक की चकित पुकारें,
श्यामा-धुन सरस रसीली,
मेरी करुणार्द्र कथा की
टुकड़ी आँसू से गीली।
× × ×
क्यों छलक रहा दुख मेरा
ऊषा की मृदु पलकों में !

[ प्रसाद—आँसू ]

निराला ने भी प्रकृति को मानव-जीवन की सहयोगिनी के रूप में स्वीकार किया है। विरहिणी नायिका की असफल प्रतीक्षा के साथ प्रकृति की वस्तुयें भी उदास दिखती हैं:—

बह चली अब अलि शिशिर-समीर !
वन-देवी के हृदय-हार से
हीरक झरते हरसिंगार के,
बेध गया उर किरण-तार के
विरह राग का तीर !

[ निराला—गीतिका ]

बच्चन, नरेन्द्र आदि परवर्ती कवि प्रकृति में अपनी व्यथा का साम्य और उपचार ढूँढ़ते हैं :—

आज मुझसे बोल बादल !
तम भरा तू तम भरा मैं
गम भरा तू गम भरा मैं
आज तू अपनी व्यथा से व्यथा मेरी तोल बादल।

[ बच्चन ]

अथवा

आज पागल हो गई है रात।
हँस पड़ी विद्युत-छटा में
रो पड़ी रिमझिम घटा में
कभी भरती आह, करती कभी वज्राघात। [ बच्चन ]

**परोक्ष की अभिव्यक्ति और आभास के रूप में**

प्रकृति को परोक्ष की अभिव्यक्ति के रूप में चित्रित करने वाली कवितायें अधिक नहीं हैं। छायावाद के अधिक विचारशील और दार्शनिक कवियों ने ही इस विषय को अपनाया है। पंत की 'चाँदनी' और 'विश्ववेणु' कवितायें इसी प्रकार की हैं। चाँदनी में वे परोक्ष सत्ता के व्यक्ताव्यक्त रूप का दर्शन करते हुए कहते हैं:—

वह खड़ी दृगों के सम्मुख सब रूप-रेख-रंग ओझल,
अनुभूति मात्र सी उर में आभास शान्त शुचि उज्वल।
वह है, वह नहीं, अनिर्वच, जग उसमें वह जग में लय,
साकार चेतना सी वह जिसमें अचेत जीवाशय।

[ पन्त ]

इस प्रकार इस कविता में व्यक्त जगत में अव्यक्त परोक्ष सत्ता का आभास दिखलाया गया है। प्रकृति को परोक्ष सत्ता की अभिव्यक्ति मानकर, उसमें उसका आभास पा कर कवियों ने उसका परिचय प्राप्त करने, उसमें अपने को मिला देने का प्रयत्न किया है। महादेवी जी अपने आराध्य को व्यक्त जगत में ढूँढ़ती-ढूँढ़ती उसके कण-कण से परिचित हो जाती हैं :—

अलि, मैं कण-कण को जान चली!
सबका क्रन्दन पहिचान चली!
जिस मुक्ताहल से मेघ झरे
जो तारों से तृण में उतरे
मैं मन के, रज के, रस-विष के,
आँसू के सब रंग जान चली।

अतः उनका प्रिय उन्हें जगत में ही दिखलाई भी पड़ जाता है :—

सो रहा है विश्व पर प्रिय तारकों में जागता है।

× × ×

छाँह दृग पहचानते पद चाप यह उर जानता है।

निराला ने इस व्यक्त जगत में ही परोक्ष की दिव्य छवि देखी है। उन्होंने प्रकृति में अपने प्रिय को देखा है और उसके स्पर्श का अनुभव किया है:—

बादल में आये जीवनधन।
मरुत पुलकभर अंगप्रकम्पित
बार-बार देखती चपलचित

स्पर्श चकित कर्षित हो हर्षित
लक्ष्य पार करती चल चितवन।

प्रकृति को स्पन्दनशील जीवन से युक्त और एक ही सर्वव्याप्त चेतना से परिचालित मानकर कवि प्रकृति के प्रति अनुरक्त होता और उसमें अपने को मिला देने की कामना करता है। यह सर्ववादी दर्शन छायावाद में विविध रूपों में दिखलाई पड़ता है। प्रकृति की व्यापक शक्ति उसे कभी सुखमय प्रतीत होती है, कभी दुखमय :—

एक ही तो असीम उल्लास
विश्व में पाता विविधाभास
तरल जलनिधि में हरित विलास
शान्त अम्बर में नील विकास

[ नित्यजगत–पंत ]

प्रसाद जी विश्व को उस परोक्ष चित् का सगुण रूप मानकर उसके मंगलपूर्ण सौन्दर्य के प्रति आकर्षित होते हैं :—

अपने सुख-दुख में पुलकित
यह मूर्त्त रूप सचराचर
चिति का विराट वपुमंगल
यह सत्य सतत चिर सुन्दर।

[ कामायनी–प्रसाद ]

अभिव्यक्तिवाद की तरह चिन्तकों ने परोक्ष और प्रत्यक्ष के बीच बिम्ब प्रतिबिम्ब भाव की कल्पना भी की है। यूनान के प्लेटो, प्लोटिनस आदि दार्शनिक ब्रह्म और जीव की एकता में विश्वास नहीं करते थे। परोक्ष के प्रतिबिम्ब उनके अनुसार जगत, जिसमें जीव भी है, ब्रह्म की छाया है के रूप में अर्थात् ब्रह्म बिम्ब है और जगत उसका प्रतिबिम्ब। बाद में डायोनिसियस ने ईसाई तत्वदर्शन में परमतत्व और आत्मा की एकता के सिद्धान्त का प्रारम्भ किया जिसके अनुसार आत्मा और परमात्मा का तादात्म्य संभव था। प्रेम को उसने इस एकता का साधन माना। इस तरह वह भारतीय माधुर्यभावमूलक सगुणोपासना के अधिक निकट था। सूफीमत में इस्लाम की कट्टरता और एकरसता की प्रतिक्रियास्वरूप प्रतिबिम्ब-वाद या भावात्मक ज्ञानवाद का प्रारम्भ हुआ जो भारतीय अद्वैतवाद से मिलता-जुलता था। अद्वैतवाद के परमात्मा, आत्मा और माया की तरह ही सूफीमत के हक, बन्दा और शैतान की भी स्थिति है। हक और बन्दा के बीच शैतान

व्यवधान की तरह पड़ा है किन्तु प्रेमतत्व के द्वारा बन्दा हक से एक हो सकता है। इसके लिये पहले उस परोक्ष सत्ता को जानना आवश्यक है अतः लौकिक प्रेम के माध्यम से आध्यात्मिक प्रेम की अनुभूति होती है। और माया (प्रकृति) के बीच ही वह परोक्ष सत्ता अपना प्रतिबिम्ब, आभास या झलक दिखलाती रहती है जिससे साधक परिचय प्राप्त कर प्रेम की गहराई में उतरता है। प्रेम द्वारा ही वह पूर्णरूप से जाना जा सकता है और उसका पूर्ण परिचय ही उसका मिलन है। इस प्रकार सूफीमत जगत को अनित्य, भ्रम और बाधक मानते हुये भी उसे आवश्यक मानता है क्योंकि परोक्ष का प्रतिबिम्ब इस जगत के दर्पण में ही दिखलाई पड़ता है। सूफी कविता में इसीलिये प्रकृति ही नहीं, हृदय भी दर्पण या सरोवर के जल के रूप में माना गया है। आध्यात्मिक मिलन के लिये उन्होंने चेतना को बाधक और सहजज्ञान ( Intution ) को साधक माना। अतः सूफी कविता में स्वप्न, विस्मृति, बेहोशी और समाधि या मृत्यु का अधिक महत्व है।

छायावादी कविता में भी सामी मतों के इस प्रतिबिम्बवाद का प्रभाव दिखलाई पड़ता है। पंत की 'छाया' शीर्षक कविता में यह बात स्पष्ट दिखलाई पड़ जाती है। प्रकृति कवि को परोक्ष की छाया के रूप में दिखलाई पड़ती है जिसे उसने प्रतीक-पद्धति से व्यक्त किया है। वह उसी प्रातिबिम्बिक सत्ता से अपने को मिलाकर अपने आराध्य से मिल जाना चाहता है:—

हाँ सखि आओ बाँह खोल हम
लगकर गले जुड़ा लें प्राण,
फिर तुम तम में मैं प्रियतम में
हो जावें द्रुत अन्तर्ध्यान।

'शिशु' शीर्षक कविता में कवि शिशु में किसी परोक्ष शक्ति की छाया देखता है:—

खेलती अधरों पर मुसकान
पूर्व सुधि सी अम्लान,
स्वप्न लोकों में किन चुपचाप
विचरते तुम इच्छागतिवान ?

महादेवी को अपने प्रियतम की झलक सूनेपन और अन्धकार के वातावरण में मिलती है। जगत के कोलाहल और चेतना के प्रकाश से दूर हटकर वे उसके प्रतिबिम्ब का दर्शन करना चाहती हैं :—

सजनि कौन तम में परिचित सा सुधि सा छाया सा आता।

× × × ×

पथ-व्यय के हित अंचल में कुछ बाँध अश्रु के कन जाता।

अथवा—

मेरे प्रिय को भाता है तम के परदे में आना।

निराला को उस परम तत्व की छाया ( कान्ति ) अंधकार में नहीं, प्रकाश में दिखलाई पड़ती है और वह कवि के हृदय को मिलन के आनन्द से भर देती है:—

विश्व-नभ-पलकों का आलोक
अतुल यह आ हर लेता शोक
× × ×
ज्योति के कोमल केश अपार
खड़ी वह सकल देश-दृग रोक।

[ गीतिका ]

प्रसाद में यह प्रतिबिम्बवाद और उससे उत्पन्न माधुर्यभाव सबसे अधिक दिखलाई पड़ता है। उनका प्रिय जादूगरनी संध्या के परदे पर अपना नाट्य दिखलाता है :—

छायानट छवि-परदे में
सम्मोहन-वीण बजाता।
संध्या-कुहकिनि-अंचल में
कौतुक अपना कर जाता।
× × ×
प्राची के अरुण मुकुट में
सुन्दर प्रतिबिम्ब तुम्हारा!
उस अलस उषा में देखूँ
अपनी आँखों का तारा!

[ आँसू ]

सूफी कवियों की तरह इन कवियों ने भी चेतना को मिलन-क्रिया में बाधक मान कर स्वप्न, विस्मृति, बेहोशी और समाधि या मृत्यु के प्रति आकर्षण प्रकट किया है। महादेवी और प्रसाद में यह प्रवृत्ति सबसे अधिक दिखलाई पड़ती है। प्रसाद विस्मृति की कामना करते हैं जिससे प्रिय की झलक सहज ज्ञान के रूप में मिल सके :—

नीलिमा-शयन पर बैठी अपने नभ के आँगन से
विस्मृति का नील-नलिन-रस बरसो अपांग के घन से।

और महादेवी का प्रिय स्वप्न में भी प्रकृति में ही प्रतिबिम्बित होकर मिलता है:—

अश्रु मेरे माँगने जब नींद में वह पास आया।
हो गया दिन की हँसी से
शून्य में सुरचाप अंकित !

और इसीलिए वे सपनों की ही कामना करती हैं जिससे वे प्रकृति में घुल-मिलकर एक हो जाँय:—

तुम्हें बाँध पाती सपने में !
मधुर राग बन विश्व सुलाती
सौरभ बन कण-कण बस जाती
भरती मैं संसृति का क्रन्दन हँस जर्जर जीवन अपने में।

निराशावादी बच्चन भी अपने अस्तित्व को मिटाकर प्रकृति में लीन हो जाने की इच्छा प्रकट करते हैं और पृथ्वी, आकाश, वायु सभी उन्हें निमंत्रित करते हैं।

कौन मिलनातुर नहीं है ?
सर्व व्यापी विश्व का व्यक्तित्व प्रतिक्षण पूछता है
कब मिटेगा बोल तेरा अहं का अभिमान
और तू हो लीन मुझमें फिर बनेगा पूर्ण !

[ आकुल अंतर ]

**प्रतीक के रूप में**

परोक्ष अनिर्वचनीय और निर्गुण है। उसकी अनुभूति का वर्णन करना उतना ही कठिन है जितना गूँगे का गुड़ का स्वाद बताना। पर गूँगा भी अपने मन की भावनाओं और अनुभूतियों को प्रतीक, संकेत और उदाहरण द्वारा प्रकट करता ही है; यह अवश्य है कि उसकी लाक्षणिक और सांकेतिक भाषा सभी नहीं समझ पाते। सभी धर्मों और संस्कृतियों में परोक्ष सत्ता की उपासना के लिए प्रतीकों का प्रयोग होता है। भारत में निर्गुण परोक्ष सत्ता को जानने के लिए सगुण मूर्ति का प्रतीक स्वीकार किया गया। शून्य निरंजन ब्रह्म का प्रतीक काला गोल पत्थर ( शालिग्राम की बटिया ) बना; ब्रह्म में गुणों का आरोप कर के

अवतारों की कल्पना की गयी जो विकासवाद के सिद्धान्त की प्रतीकात्मक अभिव्यक्ति है। हिन्दू धर्म में नित्यप्रति के व्यवहार में प्रतीकों का व्यवहार किया जाता है। ये प्रतीक जब रूढ़ हो जाते हैं तो अपना व्यंग्यार्थ खो कर अर्थहीन अथवा अभिधार्थबोधक हो जाते हैं। उदाहरण के लिए यज्ञोपवीत त्रिगुणात्मक जगत के ज्ञान के प्रतीक के रूप में द्विजों को धारण करना पड़ता है पर अब वह निरर्थक सूत्र के रूप में उनके गले में लटकता रहता है। मनोविज्ञान में, पागलों और अन्य रोगियों के रोगों के निदान और उपचार में, समाजशास्त्र और नृतत्व शास्त्र में तथा संगीत, नृत्य, चित्र और वास्तु-कलाओं में प्रतीक और संकेतों को महत्वपूर्ण स्थान मिला है। यदि कोई व्यक्ति साँप का स्वप्न बहुत देखता है तो मानस-चिकित्सक उसे दमित-काम-जन्य रोग मानता है क्योंकि साँप यौन-वासना ( Sex ) का प्रतीक है। भारतीय आर्यों में कमल आनन्द और सौन्दर्य का प्रतीक माना जाता है और इसीलिए मन्दिर, भवन, मूर्ति, चित्र तथा काव्य और नृत्य-मुद्राओं में उसका बहुत उपयोग होता है। इस प्रकार किसी सूक्ष्म भाव-विचार या परोक्ष सत्ता का प्रतिनिधित्व करने वाली वस्तु जो तर्क-बुद्धि से प्रस्तुत या उपास्य की अनुकृति नहीं कही जा सकती, प्रतीक कहलाती है।* साहित्य में इसका प्रयोग गूढ़ और गुह्य भावनाओं की अभिव्यक्ति के लिए हमेशा से होता आया है; भारतीय वैदिक ऋषियों, शैवों और तान्त्रिकों तथा मध्यकालीन सन्त रहस्यवादियों ने बराबर प्रतीकरूप में प्रकृति को काव्य-विषय बनाया। पश्चिम में विशेष कर फ्रान्स में यह एक वाद के रूप में चला और छायावाद में भी उसकी लहर आयी; पर यहाँ की प्रतीक-योजना रूप योजना मात्र नहीं, वस्तुयोजना भी थी। छायावादी कवियों ने विषय-वस्तु और रचना-प्रक्रिया दोनों ही में प्रतीकों और संकेतों का इतना अधिक प्रयोग किया है कि उनके बिना छायावाद की स्थिति की कल्पना भी नहीं की जा सकती। प्रतीकों का प्रयोग जहाँ केवल शैली के रूप में होता है वहाँ उसका व्यंग्यार्थ कुछ और होता है; पर विषय-वस्तु के रूप में प्रयुक्त होने पर उसका दुहरा अर्थ होता है और दोनों अर्थ एक दूसरे से स्वतंत्र होते हैं। उदाहरण के लिए पन्त की ये पंक्तियाँ लीजिये:—

*"A symbol might be defined as a representation which does not aim at being a reproduction."

*[A. symons— The Symbolist Movement In Literature.]*

अपने ही सुख से चिर चंचल
हम खिल खिल पड़ती हैं प्रतिपल,
जीवन के फेनिल मोती को
ले ले चल करतल में टलमल !

× × ×

चिर जन्म-मरण को हँस-हँस कर
हम आलिंगन करतीं पल-पल,
फिर-फिर असीम से उठ-उठकर
फिर-फिर उसमें हो हो ओझल !

[ पन्त—लहरों का गीत ]

इस कविता में कवि का प्रस्तुत या वर्ण्यवस्तु परोक्ष और प्रत्यक्ष दोनों ही हैं ; समुद्र की लहरों और अनन्त-असीम चेतना-लोक की सीमित-सान्त चेतनाओं ( इच्छा-क्रिया-ज्ञान से युक्त प्राणियों ) दोनों का ही वर्णन करना कवि का लक्ष्य है। पर यदि कोई परोक्ष अर्थ को नहीं समझ पाता या नहीं समझना चाहता तो उसके लिए प्रत्यक्ष वर्णन भी कम मनोहर नहीं प्रतीत होगा। कबीर के इस दोहे के सम्बन्ध में भी यही बात कही जा सकती है :—

माली आवत देखकर कलियाँ करीं पुकार।
फूले फूले चुन लई, काल्हि हमारी बार ॥

इसमें माली का काल और कली का शरीर-धारी जीव के प्रतीक के रूप में प्रयोग हुआ है। पन्त की 'जीव-प्रसू' और 'चींटी' शीर्षक कविताओं में प्रत्यक्ष पर सूक्ष्म विचारों का प्रतीक के उपचार से वर्णन किया गया है पर वहाँ भी अभिधार्थ रम्य ही है:—

ताक रहे हो गगन ?
मृत्यु नीलिमा-गहन गगन ?
अनिमेष अचितवन काल नयन ?
निस्पन्द, शून्य, निर्जन, निस्वन ?

× × ×

देखो भू को
जीव प्रसू को ····· [ युगवाणी ]

इसमें गगन का नियति या कल्पना के और स्वप्नलोक तथा पृथ्वी का यथार्थ जीवन की समस्याओं के प्रतीक के रूप में प्रयोग हुआ है। 'प्रथम रश्मि' कविता में भी पन्त ने प्रकृति का प्रतीक रूप में बहुत ही संश्लिष्ट चित्र खींचा है।



महादेवी वर्मा ने भी प्रतीकों के रूप में बहुत अधिक प्रकृति-चित्रण किया है, यद्यपि उनके चित्र संश्लिष्ट नहीं हो पाये हैं। प्रकृति में निहित परोक्ष सत्ता का रूप चित्रण वे मेघों के प्रतीक से करती हैं:—

रूपसि तेरा घन–केश–पाश !
नभ गंगा की रजत धार में धो आई क्या इन्हें रात ?
कम्पित हैं तेरे सजल अंग सिहरा सा तन है सद्यस्नात।
भीगी अलकों की छोरों से
चूतीं बूँदें कर विविध लास !

इसमें उस परोक्ष सत्ता को नारीरूप में मूर्त किया गया है जिसके शारीरिक अवयव और शृंगार-साधन के प्रतीक मेघ, नभगंगा, पवन द्वारा उत्पन्न बादलों की सिहरन, बूँदें आदि हैं। मानसिक और राष्ट्रीय स्वतंत्रता की कामना की प्रतीकात्मक अभिव्यंजना देवी जी की इस कविता में बहुत ही मार्मिक बन पड़ी है:—

कीर का प्रिय आज पिंजर खोल दो !
क्या तिमिर कैसी निशा है,
आज विदिशा ही दिशा है,
दूर खग आ निकटता के
अमर बन्धन में फँसा है !
प्रलय-घन में आज राका घोल दो !

इस युग की कविताओं में प्रतीक-योजना कहीं तो संश्लिष्ट है और कहीं स्फुट। प्रतीक रूप में जहाँ प्राकृतिक उपादानों को संश्लिष्ट रूप में ग्रहण किया गया है, उन्हीं स्थलों को विषय-वस्तु के रूप में चित्रित समझना चाहिये, स्फुट प्रतीकों को शैली रूप में ही स्वीकार करना उचित है।

संकेत रूप में भी प्रकृति-चित्रण पर्याप्त हुआ है। आदर्शवादी विचारधारा के अनुसार यह सारा सचराचर जगत परोक्ष निर्माता की छाया या अनुकृति है, अतः वह स्वयं उस निर्माता की ओर सतत संकेत करता रहता है। उन साधकों को जिनके मन में अपने लक्ष्य की निरन्तर खोज, उससे मिलने की लालसा, उसके परिचय की जिज्ञासा और उसके रहस्यमय रूप के प्रति कुतूहल और आश्चर्य की भावना बनी रहती है, प्रकृति सदैव संकेत देती रहती है। संकेत ( Suggestion ) मूलतः प्रतिबिम्ब और आभास से भिन्न है, यद्यपि यह भी अनुमान और कल्पना पर आधारित कवि के मनोभावों का प्रकृति पर आरोप ही है। अस्तु; महादेवी

**संकेत के रूप में**

जी को अपने प्रियतम का संकेत अपने चतुर्दिक के प्राकृतिक वातावरण में बराबर मिलता रहता है और वह उससे मिलने के लिए आतुरता प्रकट करती हैं:—

जाने किस जीवन की सुधि ले
लहराती आती मधु बयार!
× × ×
रजनी से अंजन माँग सजनि
दे मेरे अलसित नयन सार!

नये बादल भी उनके लिए परोक्ष प्रिय के पास से कुछ सन्देश लाते हैं जो केवल कवयित्री के लिए ही नहीं, सृष्टि की अन्य वियुक्ता सत्ताओं के लिए भी हैं:—

लाये कौन संदेश नये घन?
अम्बर गर्वित
हो आया नत
चिर निस्पन्द हृदय में उसके उमड़े री पुलकों के सावन?
रोया चातक
सकुचाया पिक
मत्त मयूरों ने सूने में झड़ियों का दुहराया नर्तन?
सुख दुख से भर
आया लघु उर
मोती से उजले जलकण से छाये मेरे विस्मित लोचन!

उस सन्देश से कवयित्री को विस्मय भी होता है, सुख भी और दुख भी! कभी आकाश भी मुसका कर प्रिय के आगमन की सूचना देता है:—

मुसकाता संकेत भरा नभ
अलि क्या प्रिय आने वाले हैं?

पंत का आराध्य विश्व के अणु-अणु में व्याप्त है और इसीलिये प्रकृति की वस्तुएँ कवि को संकेत कर अपनी ओर आकर्षित करती हैं:—

कभी उड़ते पत्तों के साथ
मुझे मिलते मेरे सुकुमार
बढ़ाकर लहरों से निज हाथ
बुलाते फिर मुझको उसपार

[ 'मुस्कान' पल्लव ]

और चाँदनी रातें, मेघमय आकाश, यौवनवती वसुधा, फेनाकार सिन्धु, सौरभवती भोर, तुमुल तम के खद्योत, स्वर्ण सन्ध्या सभी उन्हें अव्यक्त और मौन निमंत्रण देकर परोक्ष सत्ता से मिलने के लिये प्रेरित करते रहते हैं:—

तुमुलतम में जब एकाकार
ऊँघता एक-साथ संसार
भीरु झींगुर कुल की झंकार
कंपा देती तन्द्रा के तार
न जाने खद्योतों से कौन
मुझे पथ दिखलाता तब मौन?

इस तरह 'मौन निमंत्रण' कविता में नक्षत्र, तड़ित, सौरभ, बुलबुले, खद्योत, ओसकण, स्वप्न आदि प्राकृतिक तत्वों का उपयोग परोक्षसत्ता के संकेत के रूप में किया गया है।

# तत्वचिन्तन

दर्शन वाले अध्याय में उन सभी विचारधाराओं और चिन्तनस्रोतों के सम्बन्ध में विचार किया जा चुका है जिनका प्रभाव छायावाद-युग की कविता पर पड़ा है। यहाँ उन प्रभावों के सम्बन्ध में विचार किया जायगा। छायावाद-युग सांस्कृतिक पुनरुत्थान और पुनर्मूल्यांकन का युग है, अतः उसमें भारतीय चिन्तन-धारा के अवरुद्ध स्रोतों का फिर से प्रखर प्रवाह दिखलाई पड़ता है। इतना ही नहीं, इस युग में पाश्चात्य और भारतीय तत्वचिन्तन का सामंजस्य भी करने का प्रयत्न किया गया जिसकी अभिव्यक्ति इस युग की कविता में पर्याप्त मात्रा में हुई है। आध्यात्मिक प्रेम और प्राकृतिक दर्शन ( Natural philosophy ) की अभिव्यक्ति की चर्चा पहले की जा चुकी है। तत्वचिन्तन की यह प्रवृत्ति और भी कई रूपों में अभिव्यक्त हुई है जिसका संकेत दर्शनवाले अध्याय में किया जा चुका है। पुनरुत्थान-युग ( द्विवेदी-युग ) का लक्ष्य हिन्दू जाति का जागरण और भारतीय संस्कृति का पुनरुत्थान था किन्तु छायावादी कवियों का लक्ष्य बदल गया। वे पौराणिक आचार-विचारों का अतिक्रमण कर नये प्रकाश की खोज करने लगे जो आधिभौतिक और आधिदैविक से अधिक आध्यात्मिक था। अतः उनकी कविता में युग की आशा-निराशा, तात्विक प्रश्नों के समाधान, सत्य की खोज और अध्यात्म तथा विज्ञान के सामञ्जस्य की प्रवृत्ति जगह-जगह दिखलाई पड़ती है। मूलतः छायावाद-युग की कविता चिन्तनप्रधान है, यद्यपि बाह्यतः उसमें हार्दिकता और भावुकता का योग अधिक दिखलाई पड़ता है। मध्यकालीन हिन्दी कविता में भी चिन्तन की प्रधानता थी किन्तु वह साधना-मूलक और आन्तरिक संकल्पात्मक अनुभूति से युक्त होने के कारण छायावादी कविता से अधिक जीवन्त और लोक-संपृक्त थी। इसके विपरीत छायावादी कविता तत्वचिन्तन और भावुकता से पूर्ण होती हुई भी विकल्पात्मक वृत्ति पर आधारित थी। अतः उसके प्रति न तो कवियों की ही दृढ़ आस्था थी और न जन-समाज की ही। फिर भी इस युग की कविता की विशेषता यह है कि इसने भारतीय सांस्कृतिक चेतना के नैरंतर्य को अक्षुण्ण रखा; अपने तत्वचिन्तन द्वारा उसकी

परम्परा को आगे बढ़ाया और नये नये मार्गों की खोज की ओर अग्रसर हुई। उदाहरण के लिये सर्ववाद के सिद्धान्त को ले सकते हैं। कहा जा चुका है कि वैदिक काल से लेकर भक्तिकाल तक के भारतीय साहित्य में सर्ववादी दर्शन व्याप्त दिखलाई पड़ता है। छायावादी कवियों ने रवीन्द्रनाथ ठाकुर और अँग्रेजी के कवियों के प्रभाव से पाश्चात्य सर्ववाद ( Pantheism ) और प्राकृतिक दर्शन ( Natural Philosophy ) का भारतीय सर्वात्मवाद और अभिव्यक्तिवाद से सामञ्जस्य किया और इस प्रकार भारतीय तत्वचिन्तन की उस परम्परा को जो सांस्कृतिक अन्तरावलम्बन के आधार पर विकसित हुई थी, आगे बढ़ाया और समाज को जड़ता की स्थिति से ऊपर उठा कर चेतन और उद्बुद्ध करने का प्रयत्न किया। कहने की आवश्यकता नहीं कि सामाजिक आवश्यकताओं के कारण ही ऐसा हुआ। ह्रासोन्मुख सामन्तवाद की सर्वग्रासी जड़ता और रूढ़ आचार-विचारों को तोड़ने के लिये यह पूँजीवाद का सांस्कृतिक अभियान था।

चूँकि यह उथल-पुथल और संक्रान्ति का काल था अतः इसमें चिन्तनधारा की कोई ऐसी एकरूपता नहीं दिखलाई पड़ती जिसका व्यापक समष्टिगत प्रभाव दिखलाई पड़ता। इसका कारण यह है कि कवियों ने अपनी वैयक्तिक प्रतिभा और सांस्कृतिक परिवेश के अनुसार भिन्न-भिन्न चिन्तनस्रोतों से प्रभाव ग्रहण किया और उनकी रचनात्मक प्रतिक्रिया भी भिन्न-भिन्न हुई। इसलिये इस युग के सभी कवि एक ही विचारधारा के पोषक नहीं हैं। उदाहरण के लिये सुमित्रानन्दन पन्त पर पाश्चात्य पूँजीवादी प्राकृतिकदर्शन और भारतीय सर्ववाद का सम्मिलित प्रभाव है, जिसे उन्होंने विभिन्न रूपों में अपनी कविता में अभिव्यक्त किया है। जयशंकर प्रसाद में शैवागम के अद्वैतवादी प्रत्यभिज्ञा दर्शन (आनन्दवाद) और सूफीमत के प्रतिबिम्बवाद तथा आध्यात्मिक प्रेम का समन्वय दिखलाई पड़ता है। इसके विपरीत निराला पर रामकृष्ण परमहंस और स्वामी रामतीर्थ के भक्तिमूलक-अद्वैतवाद तथा रवीन्द्रनाथ ठाकुर के विश्वमानवतावाद का प्रभाव अधिक है और इसी कारण उनकी कविता में सामाजिक और लोक-संग्रही प्रवृत्तियों की अधिकता दिखलाई पड़ती है। महादेवी वर्मा पर बौद्धदर्शन के दुःखवाद, सूफीमत के त्याग-तपस्या-मूलक प्रेम-दर्शन और उपनिषदों के सर्ववाद का समन्वित प्रभाव दिखलाई पड़ता है। किन्तु इस भिन्नता के साथ ही साथ सब में चिन्तन की कुछ एकरूपता भी दिखलाई पड़ती है। ये सभी कवि आदर्शवादी थे और सब में असंगतिपूर्ण वर्तमान और जड़तापूर्ण स्थूल से ऊपर उठकर आशापूर्ण भविष्य और चेतन सूक्ष्म की ओर बढ़ने की प्रवृत्ति दिखलाई पड़ती है। धीरे-धीरे विश्वदेववाद, सर्वात्मवाद, अद्वैतवाद, प्रतिबिम्बवाद और दुःखवाद की चिन्ताधारायें अधिक

वास्तविक भूमि पर उतरकर भौतिकवाद, नवमानवतावाद और जनवाद के रूप में परिणत होती गईं। पुनरुत्थान युग के कवि श्री मैथिलीशरण गुप्त भी धीरे-धीरे पौराणिक परिपाटी के भीतर से ही छायावाद की चेतना को अभिव्यक्ति देने का प्रयत्न करने लगे। यह विशिष्ट व्यक्तिवाद का युग था, अतः ये कवि भी विश्व-भावना तथा लोकमंगल-भावना को अपने विशिष्ट व्यक्तित्व का अंग बनाकर ही अपने काव्य का रूपनिर्माण कर सके। सामूहिक व्यक्तित्व तथा वर्गहीन सामाजिकता की कल्पना वे नहीं कर सकते थे। पूँजीवाद के मध्यवर्गीय सौन्दर्यबोध से उन्हें प्रकाश मिला। अतः उनका जीवनदर्शन व्यक्तिवादी था यद्यपि उसमें मानवतावाद और अध्यात्मवाद के लोकसंग्रही दर्शनों का भी पुट मिला हुआ था।

इस प्रकार इस युग के तत्वचिन्तन को दो मोटे विभागों में बाँटा जा सकता है:—१—आध्यात्मिक आदर्शवाद और २—मानवतावादी आदर्शवाद। आध्यात्मिक आदर्शवाद की अभिव्यक्ति आध्यात्मिक प्रेम, प्रकृति-प्रेम, अद्वैत भावना, आनन्दवाद आदि के रूप में हुई और मानवतावादी आदर्शवाद की अभिव्यक्ति दुःखवाद, करुणधारा, विश्वमानवतावाद, अध्यात्म और भौतिकता के समन्वय और जनवाद के रूप में। आध्यात्मिक प्रेम और प्रकृति-दर्शन के सम्बन्ध में पहले विचार किया जा चुका है। यहाँ चिन्तन की निम्नलिखित धाराओं की काव्यात्मक अभिव्यक्ति पर विचार किया जायगा :—

१—अद्वैत-दर्शन

२—दुःखवाद और करुणधारा

३—आनन्दवाद

४—अध्यात्म और भौतिकता का समन्वय

५—विश्वमानवतावाद

इन विचारधाराओं का तात्विक निरूपण दर्शन वाले अध्याय में किया जा चुका है। यहाँ यही दिखलाना अभिप्रेत है कि छायावादी कविता में उनकी अभिव्यक्ति किस प्रकार हुई है।

**अद्वैत-दर्शन**

गौड़पादाचार्य, शंकराचार्य तथा उनके अनुयायियों ने ब्रह्म को सत्य और नित्य तथा जीव की उससे अभिन्नता सिद्ध की और जगत को असत् और भ्रम बताया। उनके अनुसार यह भावमय जगत दुःख का समुद्र है, अतः उन्होंने शुद्धज्ञान द्वारा 'अहं ब्रह्मास्मि' की अनुभूति को जीव और ब्रह्म की एकता का साधन माना। छायावादी कविता में यह विचारधारा सबसे अधिक निराला में दिखलाई पड़ती है जिसकी अभिव्यक्ति उन्होंने प्रतीक और अन्योक्ति पद्धति द्वारा बार बार की है :—

पास ही रे हीरे की खान,
खोजता और कहाँ नादान ?
कहीं भी नहीं सत्य का रूप
अखिल जग एक अन्धतम कूप
उर्मि-घूर्णित रे मृत्यु महान। [ गीतिका ]

इस कविता में ब्रह्म को आत्मा से अभिन्न और जगत को असत्य और दुखमय बताया गया है। निराला अद्वैतवाद को भारतीय जागरण के अस्त्र के रूप में उपस्थित करते हुये कहते हैं:—

जागो फिर एक बार
× × ×
पर, क्या है,
सब माया है—माया है,
मुक्त हो सदा ही तुम,
बाधा-विहीन-बन्ध छन्द ज्यों,
डूबे आनन्द में सच्चिदानन्दरूप।
महामन्त्र ऋषियों का
अणुओं-परमाणुओं में फूँका हुआ—
'तुम हो महान, तुम सदा हो महान,
है नश्वर यह दीन भाव,
कायरता, कामपरता,
ब्रह्म हो तुम,
पदरज भर भी है नहीं पूरा यह विश्वभार।' [ परिमल ]

इस प्रकार अद्वैत-दर्शन द्वारा कवि ने व्यक्ति की चेतना की स्वतंत्रता की घोषणा की है। महादेवी वर्मा भी इस जगत को माया रूपी दर्पण के रूप में स्वीकार करती हैं, जिसका प्रतिबिम्ब सत्य नहीं, भ्रम होता है और बिना उस माया के तिरोभाव के सत्य का ज्ञान नहीं हो सकता:—

टूट गया वह दर्पण निर्मम!
उसमें हंस दी मेरी छाया
मुझ में रो दी ममता माया
अश्रु हास ने विश्व सजाया,
रहे खेलते आँख मिचौनी
प्रिय जिसके परदे में 'मैं' 'तुम'।

इसमें जगत के दुखों का मूल कारण माया को माना गया है जिसके कारण मोह-ममता, दुख-सुख की उत्पत्ति होती है। यह माया का दर्पण ही ब्रह्म और जीव के बीच परदा डालता है। शांकर अद्वैत की यह विचारधारा अपने शुद्ध रूप में छायावादी कविता में अधिक नहीं है क्योंकि वह अत्यधिक बौद्धिक और शुष्क ज्ञान पर आधारित है। उपनिषदों के अद्वैतवाद के अन्य अनेक विकसित रूप जैसे विशिष्टाद्वैत, द्वैत और षड्दर्शनों में से योग दर्शन की काव्यात्मक अभिव्यक्ति भी छायावादी काव्य में स्फुट रूप में दिखलाई पड़ती है। ब्रह्म और जीव की अभिन्नता तो सभी आत्मवादी दर्शन स्वीकार करते हैं पर उनके साधना-मार्गों में अन्तर है। विशिष्टाद्वैत के अनुसार जीव ब्रह्म का अंश है और उससे वियुक्त होकर भटकता हुआ अन्त में उसी में मिल जाने का अभिलाषी है। योग-मार्ग में भी आष्टांगिक योग द्वारा ब्रह्म से, जो अपने भीतर ही है, मिलने की साधना की जाती है। कुछ दर्शनों में परम सत्ता को शक्ति अथवा शिव कहा गया और उन्हीं की उपासना द्वारा कर्म-बन्धनों से मुक्ति पाने की साधना की गयी। निराला पर इन सभी विचारधाराओं का किसी न किसी रूप में प्रभाव पड़ा, अतः वे कहीं परमसत्ता को आदिशक्ति का रूप मानकर प्रार्थना करते हैं, कहीं जीव को ब्रह्म का अंश और कृति मानकर ब्रह्म को कारण-रूप और पूर्ण मानते हैं; और कहीं योग-साधना का भी प्रतिपादन करते हैं। बंगीय संस्कृति से प्रभावित होने के कारण उन पर शक्ति-साधना का बहुत अधिक प्रभाव है जिसे कहीं दुर्गा, कहीं सरस्वती, कहीं भारत माँ, कहीं प्रकृति-शक्ति आदि के रूप में माना है। 'राम की शक्ति पूजा' इस तरह की सर्वश्रेष्ठ कविता है जिसमें उन्होंने शक्ति का मूर्त रूप चित्रित किया है:—

देखा राम ने सामने श्री दुर्गा भास्वर
वाम पद असुर स्कन्ध पर रहा दक्षिण हरि पर
ज्योतिर्मय रूप, हस्तदश विविध अस्त्र-सज्जित
मन्दस्मित मुख लख हुई विघ्न की श्री लज्जित!

इस तरह निराला ने रूढ़िवादी शाक्तमत [illegible] र्गा-पूजा का समर्थन नहीं किया है बल्कि बंगाल के रामकृष्ण परमहंस, विपिनचन्द्रपाल, अरविन्द आदि चिन्तकों की तरह जीवनी शक्ति के प्रति आस्था प्रकट की है। शक्ति की भक्ति के कारण उन्हें शक्ति का वरदान भी मिला है; जीवन में भी और काव्य में भी:—

प्रात तव द्वार पर
आया जननि नैश अन्ध पथ पार कर !
लगे जो उपल पद उत्पल हुए ज्ञात,
कण्टक चुभे जागरण बने अवदात,
स्मृति में रहा पार करता हुआ रात,
अवसन्न भी मैं प्रसन्न हूँ प्राप्त वर !

**सरस्वती के रूप में शक्ति—**

कल्पना के कानन की रानी !
आओ, आओ मृदुपद मेरे मानस की कुसुमित वाणी !

अथवा

भावना रँग दी तुमने प्राण,
छन्द-बन्दों में नव आह्वान !

[ गीतिका ]

**योग-दर्शन—**

शक्ति के उपासक का योग-मार्ग की ओर बढ़ जाना कठिन नहीं है, अतः योग की शब्दावली और विचारधारा का प्रयोग निराला जी ने किया है :—

चक्र के सूक्ष्म छिद्र के पार
वेधना तुझे मीन, शर मार !

× × ×

मिलेगी कृष्णा-सिद्धि महान् !
खोजता कहाँ उसे नादान ?
तुझी में सकल सृष्टि की शान !

[ गीतिका ]

**विशिष्टाद्वैत—**

तुम तुंग हिमालय शृंग और
मैं चंचल गति सुर सरिता
तुम विमल हृदय उछ्वास और
मैं कान्त कामिनी-कविता !

[ —परिमल ]

यह भक्तिपरक रचना रैदास की इस वाणी के मेल में रखी जा सकती है—"प्रभु जी तुम चन्दन हम पानी !" महादेवी ने भी आराध्य को सदैव

प्रियतम ही नहीं, कभी-कभी पूज्य और स्वामी मानकर दास्य भाव की भी अभिव्यक्ति की है :—

क्या पूजा क्या अर्चन रे !
उस असीम का सुन्दर मन्दिर मेरा लघुतम जीवन रे !
× × × ×
प्रिय प्रिय जपते अधर, ताल देता पलकों का नर्तन रे !
[ —आधुनिक कवि ]

इसमें निर्गुण भक्ति का सुन्दर उदाहरण दिखलाई पड़ता है। महादेवी ससीम होती हुई भी आत्मा की ब्रह्म से अभिन्नता मानने के कारण अपने को अनन्त-असीम मानती हैं, इस तरह उन्होंने द्वैतवाद को स्वीकार किया है और कहती हैं कि मैं ही ब्रह्म भी हूँ और उसका अंश जीव भी :—

बीन भी हूँ मैं तुम्हारी रागिनी भी हूँ !
× × ×
कूल भी हूँ कूल हीन प्रवाहिनी भी हूँ !
[ आधुनिक कवि ]

पुनर्जन्म और कर्मफल—

भारतीय संस्कृति की यह विशेषता है कि उसमें सभी दर्शनों ने—चाहे वे आत्मवादी हों या अनात्मवादी, पुनर्जन्म और कर्मफल को स्वीकार किया है। ये सिद्धान्त सामन्ती बन्धनों की दार्शनिक अभिव्यक्ति हैं, अतः छायावादी कविता पर उनका अधिक प्रभाव नहीं पड़ा। फिर भी कहीं-कहीं उनकी अभिव्यक्ति हुई है। महादेवी जी मानती हैं कि जीव जन्म से पवित्र होते हुए भी कर्मों के कारण कलुषित हो जाता है, फिर मरता और फिर जन्म ग्रहण कर कर्म-क्रीड़ा में रत होता रहता है!

ओ चंचल जीवन-बाल
मृत्यु जननी ने अंक लगाया !
× × ×
नूतन प्रभात में अक्षय गति का वर दे,
तन सजल घटा सा तड़ित-छटा सा उर दे,
हँस तुझे खेलने जग में फिर पहुँचाया !

जगत की अनित्यता—

कर्मफल और पुनर्जन्म की तरह ही करीब-करीब सभी दर्शनों ने जगत की क्षणिकता और दुखमयता को स्वीकार किया है और जगत से ऊपर उठकर

नित्य सत्य की खोज करने का प्रयत्न किया है। वस्तुतः भारतीय दर्शन के मूल में ही जगत की अनित्यता और दुख की भावना है। अद्वैतवाद तो जगत को भ्रम ही मानता है। बौद्ध और जैनधर्म भी उसे क्षणिक और परिवर्तनशील मानते हैं। छायावादी कवियों ने अतिशय संवेदनशील होने तथा भारतीय दर्शनों के अध्ययन के कारण इन भावनाओं की अभिव्यक्ति की है। पंत ने नित्य सत्य की खोज में जगत की अनित्यता का दर्शन किया है और उसके दुखमय तथा परिवर्तनशील स्वरूप को देखकर व्याकुल हुए हैं :—

आज बचपन का कोमल गात, जरा का पीला पात!
चार दिन सुखद चाँदनी रात और फिर अन्धकार अज्ञात!

× × × ×

खोलता इधर जन्म लोचन
मूँदती उधर मृत्यु क्षण क्षण

[ अनित्य जगत-आधुनिक कवि ]

जगत की परिवर्तनशीलता को देखकर उनके मन में यह सहज प्रश्न उठा है कि यह जगत ऐसा क्यों है। उनका हृदय निराशा और क्षोभ से चंचल हो उठा है और अन्त में वे इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि परिवर्तन ही सत्य है :—

अहे निष्ठुर परिवर्तन!
तुम्हारा ही ताण्डव नर्तन
विश्व का करुण विवर्तन!

× × ×

एक सौ वर्ष नगर उपवन
एक सौ वर्ष विजन वन,
यही तो है असार संसार!
सृजन सिंचन संहार

और अन्त में वे इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं :—

नित्य का यह अनित्य नर्तन
विवर्तन जग जग व्यावर्तन,
अचिर में चिर का अन्वेषण
विश्व का तत्वपूर्ण दर्शन।

**अनन्त वेदना और करुणा—**

दुखपूर्ण जगत की इस अनित्यता और क्षणिकता को देखकर दार्शनिक की विवेक बुद्धि जाग्रत होती है और कवि की संवेदनशीलता। किन्तु सत्य को और

समस्याओं के समाधान को जानने की जिज्ञासा दोनों में समान रूप से होती है इसीलिये कभी कवि दार्शनिक दिखलाई पड़ता है और कभी दार्शनिक कवि। छायावादी कवियों में सभी ने जगत की अनित्यता को देखकर परम सत्य की खोज करने की कोशिश की है और विभिन्न रूपों में अपनी मानसिक अनुभूतियों का काव्यात्मक चित्रण किया है। पंत उस परम सत्ता का रूप इस रूपक में चित्रित करते हैं :—

अहे महाम्बुधि ! लहरों से शत लोक, चराचर
क्रीड़ा करते सतत तुम्हारे स्फीत वक्ष पर;
तुंग तरङ्गों से शत-युग शत-शत कल्पान्तर
उगल महोदर में विलीन करते तुम सत्वर;
शत-सहस्र रवि-शशि असंख्य ग्रह, उपग्रह, उडगण,
जलते, बुझते हैं स्फुलिंग से तुममें तत्क्षण;
अचिर विश्व में अखिल दिशावधि, कर्म, वचन, मन,
तुम्हीं चिरन्तन अहे विवर्तनहीन विवर्तन।

किन्तु उस परम सत्ता का ज्ञान हो जाने से ही जगत के दुखों से मुक्ति नहीं मिल सकती। इस मुक्ति के लिये भिन्न-भिन्न दर्शनों ने भिन्न-भिन्न साधना-पथों की खोज की है। अद्वैत और बौद्ध मतों ने जगत को दुखमय स्वीकार किया है और ज्ञान अथवा निर्वाण द्वारा मुक्ति को साध्य माना है। अद्वैत के अनुसार जगत के भ्रम और दुखमयता का ज्ञान ही परम तत्व का ज्ञान है। बौद्धमत के अनुसार भी अष्टांगमार्ग पर चलकर निर्वाण प्राप्त कर सकते हैं और इसके लिए प्रधान साधन है अनन्त करुणा अथवा अनन्त संवेदना। अद्वैत का ब्रह्म या आत्मन ही बौद्ध दर्शन में करुणा बन गया है। व्यावहारिक जीवन में भी जीवन की विषमता और असारता की अनुभूति से करुणा की भावना उत्पन्न होती है। मनोवैज्ञानिक दृष्टि से व्यक्तिगत अभावों और असफलताओं के कारण उत्पन्न वेदना की अभिव्यक्ति काव्य में उदात्तीकरण (Sublimation) के रूप में हुआ करती है। कवि के व्यक्तिगत जीवन की निराशा और वेदना उसे विश्व-व्यापी और अनन्त प्रतीत होती है; वह नियतिवादी, दुखवादी अथवा आदर्शवादी हो जाता है। तुलसी, मीरा, निराला और महादेवी में व्यक्तिगत विषाद का काव्यात्मक उदात्तीकरण बहुत अच्छी तरह से देखा जा सकता है। स्पष्ट ही वैज्ञानिक दृष्टिकोण की अपरिपक्वता के कारण ही दुखवाद की उत्पत्ति होती है। व्यक्तिगत और सामाजिक वेदना के कारण और समाधान को जब कवि सामाजिक सम्बन्धों में नहीं ढूँढ पाता तो वह परोक्ष जैसे शक्तियों, नियति, ब्रह्म आदि की तरफ

झुकता है; किन्तु साथ ही उससे मानवतावादी विचारधारा, करुणा, भक्ति आदि का भी जन्म होता है। आध्यात्मिक प्रेम में भी विरह जनित वेदना ही अधिक दिखलाई पड़ती है क्योंकि साधक के ससीम और साध्य के असीम होने से मिलन सहज नहीं होता। इस प्रकार काव्य पर वेदना की छाया विविध दिशाओं से विविध रूपों में पड़ी है। पंत तो कवि के लिए वियोगी और दुखी होन आवश्यक मानते हैं :—

वियोगी होगा पहला कवि
आह से उपजा होगा गान,
निकलकर आँखों से चुपचाप
बही होगी कविता अनजान।

किन्तु कवि का यह अनुमान सर्वथा सत्य नहीं है। प्रारम्भिक कवि का दुख वियोग-जन्य नहीं, सृष्टि की असारता और परिवर्तनशीलता के दर्शन के कारण था। स्वयं पंत की 'परिवर्तन' शीर्षक कविता में व्यक्त क्षोभ, निराशा और विषाद की भावनायें जगत की अनित्यता के कारण ही उत्पन्न हुई हैं। अन्यत्र वे कहते हैं:—

वेदना ही के सुरीले हाथ से
है बना यह विश्व, इसका परमपद
वेदना का ही मनोहर रूप है।

निराला इस जगत को दुखमय देखकर परम प्रकाश की खोज करते हुए कहते हैं :—

मैं रहूँगा न गृह के भीतर,
जीवन में रे मृत्यु के विवर!
यह गुहा, गर्त प्राचीन, रुद्ध
नवदिक्-प्रसार, वह किरण शुद्ध
है कहाँ यहाँ मधु गन्ध लुब्ध
वह वायु विमल आलिंगनकर!

महादेवी में तो यह दुख की भावना विविधरूपों में व्यक्त हुई है। वे कभी जगत के दुखमय रूप का वर्णन करती हैं, कभी दुख को ही साधन मान कर सूफियों की तरह आराध्य से मिलन का प्रयत्न करती हैं और कभी दुख-सुख के समन्वय के सिद्धान्त में विश्वास प्रगट करती हैं। वे आराध्य के साधन दुख को ही आराध्य मान कर कहती हैं :—

तुम दुख बन इसपथ से आना !
शूलों में नित मृदु पाटल सा
खिलने देना मेरा जीवन,
क्या हार बनेगा वह जिसने
सीखा न हृदय को बिंधवाना !

वे दुख से घबराती नहीं, एकाकी ही उस अपरिचित पथ पर चलना पसन्द करती हैं :—

पंथ होने दो अपरिचित, प्राण रहने दो अकेला !
× × ×
दुखव्रती निर्माण-उन्मद
यह अमरता नपाते पद
बाँध देंगे अंक-संसृति से तिमिर में स्वर्ण वेला ।
× × ×
हास का मधुदूत भेजो
रोष की भ्रूभंगिमा पतझार को चाहे सहेजो,
ले मिलेगा उर अचंचल
वेदना-जल स्वप्न-शतदल,
जान लो वह मिलन-एकाकी विरह में है दुकेला ।

महादेवी जी दुख और सुख को एक ही सत्य के दो पहलुओं के रूप में देखती हैं क्योंकि वे एक ही निमता की कृतियाँ हैं । इसीलिये यह जगत दुख-सुख का समन्वय है :—

सब आँखों के आँसू उजले सबके सपनों में सत्य पला ।
जिसने उसको ज्वाला सौंपी
उसने इसमें मकरन्द भरा,
आलोक लुटाता वह घुलघुल
देता झर यह सौरभ बिखरा,
दोनों संगी, पथ एक, किन्तु कब दीप खिला, कब फूल जला ?

दुख के कारण ही विश्व में करुणा और सहानुभूति की भावना उत्पन्न होती है । तभी तो मीरा कह सकीं 'घायल की गति घायल जाने और न जाने कोय' । महादेवी भी इसीलिये सभी दुखियों के दुख में आँसू बहाना चाहती हैं :—

प्रिय जिसने दुख पाला हो
जिन प्राणों से लिपटी हो पीड़ा सुरभित चन्दन सी
तूफानों की छाया हो जिसको प्रिय-आलिंगन सी
जिसको जीवन की हारें हों जय के अभिनन्दन सी
वर दो, मेरा यह आँसू
उसके उर की माला हो।

और प्रसाद भी अपने जीवन-गीत द्वारा जगत को करुणा का सन्देश सुनाना चाहते हैं क्योंकि उनके अनुसार सुख-दुख का यह क्रम निरन्तर चलता ही रहेगा :—

लालसा निराशा में ढलमल,
वेदना और सुख में विह्वल,
यह क्या है रे मानव जीवन
कितना है रहा निखर !

[ लहर ]

पंत भी प्रसाद के स्वर में स्वर मिलाकर कहते हैं :—

जग पीड़ित है अति दुख से,
जग पीड़ित रे अति सुख से,
मानव जग में बँट जावें
दुख सुख से औ सुख दुख से !

[ गुंजन ]

यह करुणा की भावना ही सामाजिक क्षेत्र में मानवतावादी विचारों को जन्म देती है, शोषित पीड़ित मानवता के प्रति करुणा और ममता की भावनाओं की अभिव्यक्ति छायावादी कविता में भी कम नहीं हुई है। निराला और पन्त सामाजिक क्षेत्र में भी बहुत ही संवेदनशील हैं। 'विधवा' 'भिक्षुक' 'वह तोड़ती पत्थर' आदि कविताओं में निराला की मानवतावादी भावनाओं की सहज अभिव्यक्ति हुई है :—

वह इष्टदेव के मन्दिर की पूजा सी
वह दीपशिखा सी शान्त भाव में लीन
वह क्रूरकाल-ताण्डव की स्मृति-रेखा सी
वह टूटे तरु की छुटी लता सी दीन
दलित भारत की ही विधवा है। [ विधवा—निराला ]

पंत जी के अनुसार सामाजिक दुख को दूर करने का मार्ग व्यक्ति के व्यक्तित्व

को तपःपूत बनाना ही है, इसीसे जीवन को सुन्दर और सुखमय बनाया जा सकता है। इसलिये वे वेदना को साधन मानकर तप-त्याग की महत्ता सिद्ध करते हैं:—

तप रे मधुर-मधुर मन!
विश्व-वेदना में तप प्रतिपल,
जग-जीवन की ज्वाला में गल,
बन अकलुष उज्ज्वल औ कोमल!
× × ×
अपने सजल स्वर्ण से पावन
रच जीवन की मूर्त्ति पूर्णतम
स्थापित कर जग में अपनापन!

[ आधुनिक कवि ]

**आनन्दवाद**

संसार की अनित्यता और दुखों से मुक्ति पाने के लिए अद्वैतवाद की एक दूसरी शाखा शैवागम के प्रत्य-भिज्ञादर्शन ने आनन्दमूलक साधना का मार्ग निकाला था। उसके अनुसार प्रत्येक अणु-परमाणु में शिव और शक्ति दो तत्व निहित रहते हैं। शिव ज्ञान के और शक्ति क्रिया के प्रतीक के रूप में हैं। ये दोनों शक्तियाँ जब असमन्वित होती हैं तो मनुष्य को दुख का आभास होता है। वस्तुतः दुख अनित्य और भ्रम है। व्यक्ति को अपने शिवत्व का ज्ञान हो जाने और ज्ञान, इच्छा तथा क्रिया का समन्वय कर लेने के बाद प्रतिकूल वेदना अर्थात दुख का बोध नहीं होता। इस तरह यह दर्शन रागमूलक आनन्द (त्यागमूलक आनन्द नहीं) को ही लक्ष्य मानता है। प्रसाद जी ने इस दर्शन को सचेत रूप से अपने काव्य का उपादान बनाया है। वस्तुतः समूचे प्रसाद-साहित्य की रीढ़ यह आनन्दवादी दर्शन ही है। सुख और दुख के समन्वय की बात तो अन्य कवियों ने भी की है जिसकी चर्चा ऊपर हो चुकी है, किन्तु प्रसाद ने दुख-सुख के समन्वय का नहीं, दुख के उन्मूलन और आनन्द की प्रतिष्ठा को ही लक्ष्य माना है। कामायनी महाकाव्य में यही दर्शन काव्य के रूप में उपस्थित किया गया है। इस दर्शन के अनुसार शिव-शक्ति जड़-चेतन जगत में समान रूप से व्याप्त हैं:—

नीचे जल था ऊपर हिम था
एक तरल था एक सघन
एक तत्व की ही प्रधानता
कहो उसे जड़ या चेतन। [ कामायनी ]

